सतगुर छुय योगाम्रृत दाता ॥

सद्‌गुरु ही योग के सामर्थ्य का देने वाला होता है। सद्‌गुरु ही योग रूपी अमृत का देने वाला होता है।

## (13)

४०६) स्वामिन् सत्‌योग वार वखनाव्यतोम ।
सत्त्यसत् संक्षेप योगवृत भाव्यतोम ।

प्रश्न) हे स्वामी, मुझे उत्तम योग का व्याख्यान अच्छी तरह से कीजिए। जो योग वृत्ति सर्वथा सत्य है उसी को संक्षेप से मुझे बता दीजिए।

४०७) योग ज़ान जीवात्मै-क्यानुसन्धान ।
जीवात्मै क्यानुसन्धान गव ज्ञान ॥

जीव और परमेश्वर की परस्पर एकता के अनुसन्धान को तू योग समझ ले। जीव और परमेश्वर की उस परस्पर एकता का अनुसन्धान ही सच्चा ज्ञान है।

४०८) ज़ीवात्मानुसन्धानी ज्ञानी ।
स्व-ज्ञानानन्दमय विज्ञानी ॥

जीव और परमेश्वर की एकता का अनुसन्धान करने वाला ही ज्ञानी होता है। वह आनन्दात्मक आत्मज्ञान से और विज्ञान से युक्त होता है।

४०९) पूरित वुछि शिवस्वात्मा ब्राह्यान्त ।
निष्कल आनन्दी विक्षेप शान्त ॥

वह ज्ञानी समस्त बाह्यप्रपञ्च और आन्तर प्रपञ्च को स्वात्मस्वरूप शिव से ही परिपूर्ण भरा हुआ देख लेता है। वह आनन्दघन और परिपूर्ण शिव ही होता है और उसके समस्त विक्षेप शान्त हो जाते हैं।

४१०) वेदान्त आत्मा सिद्धान्ती शिव ।
स्वप्रकाशानन्दधन राच़ रोस रव ॥

उसका स्वरूप वही होता है जिसे वेदान्त में आत्मा और शैवसिद्धान्त में शिव कहा गया है। वह स्वप्रकाशरूप और आनन्दघन स्वरूप मानो ऐसा सूर्य होता है जिसके लिए रात्रि कहीं होती ही नहीं। अर्थात् उसके लिए सदा दिन ही रहता है।

४११) वनि यस आव तस चज़ गट सारय ।
वनि यस न आव तस छय गट लारय ॥

जिस को अपने वास्तविक स्वरूप की पहचान आ गई, उससे सारा अन्धकार दूर हट गया। जिससे उस स्वरूप की पहचान नहीं आ गई, उसे अज्ञान रूपी अन्धकार घेर कर ही रखता है।

## (14)

४१२) **स्वामिन योगस त ज्ञानस क्या छेद ।**
**शास्त्रीय छा किन वाणी हुन्द भेद ॥**

प्रश्न) हे स्वामी योग और ज्ञान में परस्पर भेद क्या है। क्या शास्त्रानुसार इनके स्वरूप में कोई भेद है भी या केवल दो शब्दों अर्थात् नामों के प्रयोग से ही भेद का आभास मात्र होता है।

४१३) **श्रद्धालु बुद्धिमान अनुभावै ।**
**ज्ञानुक त योगुक अन्तर हावै ॥**

उत्तर) हे श्रद्धालु और बुद्धिमान् शिठय, मैं तुम्हें अनुभव करा दूंगा और ज्ञान और योग में जो परस्पर अन्तर अर्थात् भेद है, उसे तुम्हें दिखा दूंगा।

४१४) **ज्ञानय गव योग योगय गव ज्ञान ।**

ज्ञान योगियन ज्ञानयोगय गव ध्यान ।।

ज्ञान ही योग होता है और योग ही ज्ञान होता है। ज्ञानयोगियों के लिए ज्ञान योग ही ध्यान का अर्थात् योग का अभ्यास बनता है।

४१५) योगय गव ज्ञान, ज्ञानय गव योग ।
ज्ञान योगियन छुन ज़्यन मरनुक रोग ।।

योग ही ज्ञान होता है और ज्ञान ही योग होता है। ज्ञान योगियों को जीने मरने का रोग लगता ही नहीं।

४१६) दुशवय पद एकार्थय गात्रन ।
भाग्यवान ज़न दुशवय एक्रात्रन ।।

"ज्ञान" और ,'योग" ये दोनों ही शब्द एक ही अर्थ को गाते हैं, अर्थात् अभिव्यक्त करते हैं। भाग्यवान् साधक दोनों को एक कर देते हैं।

४१७) योग ज़ान जीव परमस मिलनावुन ।
न्यतुं नित्योदित अभ्यास थावुन ।।

तू यह समझ ले कि जीव को परमेश्वर के साथ एक कर देना योग होता है। उसी एकता की भावना के सततोदित अभ्यास को लगातार करते रहना योग होता है।

४१८) संकल्पव निश शोंज़रावुन मन ।
अभ्यास क्रिञ मन त प्राण बनि अर्पण ।।

तू अपने मन को सङ्कल्पों से शुद्ध कर ले अर्थात् मन को संकल्प-विकल्प-हीन बना ले । अभ्यास के द्वारा मन और प्राण दोनों आत्म ज्योति में अर्पण हो जाएंगे अर्थात् मन और प्राण भी आत्मप्रकाश के भीतर विलीन हो जाएगा ।

४१९) चित प्राण शान्त यान्य तान्य वृति च्रोभान्त ।
स्वप्रकाशानन्दघन उदि हृत भ्रान्त ।।

ज्यों ही चित और प्राण शान्त हो जाएंगे, त्यों ही अज्ञान की आवृति क्षुब्ध होकर समाप्त हो जाएगी । फिर भ्रान्ति शून्य स्वयं प्रकाश मान और आनन्दघन आत्मप्रकाश का उदय हो जाएगा ।

४२०) वाह्यान्तर पूरि आनन्द सोरुय ।
चैतन्य आनन्दघन तेज़ लोरुय ।।

बाह्य प्रपञ्च और आन्तर प्रपञ्च सारे का सारा आनन्द से परिपूर्ण हो जाएगा । सब कुछ चैतन्य के आनन्दघन तेज में समा जाएगा ।

४२१) प्रकाशय प्रकाश आनन्दघन ।
स्व स्व भावय जीव बनि बृह्मापर्ण ॥

उस अवस्था में केवल आनन्दघन प्रकाश ही प्रकाश विद्यमान रहेगा । शिव अपने स्वभाव से ही बिना ही यत्न के स्वयमेव पर ब्रह्म में विलीन हो जाएगा ।

४२२) पत्य अचि ज़ीवतच कल्पन सारय ।
बृह्मयोगस छय बृह्मगत लारय ॥

जीवभाव की सारी सारी की कल्पना हट जाएगी । इस ब्रह्मयोग के साथ ब्रह्मगति चिपटी हुई है । अर्थात् ब्रह्मयोग का अभ्यासी ब्रह्मभाव का अनुभव करने लग जाता है ।

४२३) गूर संकेत युस हृदि सत् मानि ।
योगबल युस चितवृत पत्य चानि ॥

जो शिष्य गुरु के इशारे को हृदय से सर्वथा सत्य मान लेवे और जो योग के अभ्यास के बल से चित्त की समस्त वृत्तियों को शान्त कर देवे—

४२४) योगाभ्यास तस छुय फलदाता ।
तस रछि योग इथ पुत्रस माता ॥

उसी को योग का अभ्यास फलदायक बन जाता है। योग उसी तरह से उसकी रक्षा करता है जिस तरह पुत्र की रक्षा पिता माता करते हैं।

४२५) क्षण क्षण ज़ानि ज़ीवन योग सीवन ।
ज़ीव ब्रह्मक्ययोग मानि संज़ीवन ॥

वह साधक क्षण में यह जान लेगा कि योग का अभ्यास ही वास्तविक जीवन है और जीव तथा ब्रह्म की एकता के योग को ही वह सञ्जीवन मान लेवेगा।

४२६) सत् श्रद्धावान योद सत् बुद्ध छय ।
ज़ीवब्रह्मैक्य ज़ान योगुक निर्णय ॥

हे सच्ची श्रद्धावाले शिष्य, यदि तुम्हारे पास सद्बुद्धि है तो तू यह जान ले कि जीव और ब्रह्म की परस्पर एकता ही योग के स्वरूप का निर्णय है।

४२७) चित प्रकाश बल अन्तः करणन ।
चित - प्रकाशन वुज़नोव प्राण मन ॥

चित् अर्थात् चैतन्य का प्रकाश ही अन्तः करणो का

बल है, अर्थात् उसी के आश्रय से वे अपने अपने व्यवहार करते रहते हैं। चित्-प्रकाश ने ही प्राणों को और मन को जगाया है, अर्थात् प्राण और मन भी अपना अपना व्यापार चित्प्रकाश के ही सामर्थ्य से कर सकते हैं।

४२८) चेतनोवुन जड प्रकृति आकाश ।
युस जड चेतनावि सुय सत् सुय प्रकाश ॥

चित्प्रकाश ने ही आकाश तुल्य शून्यात्मक जड पुरुष तत्त्व को चेतन बनाया है। जो जड को भी चेतन बना सके, उसी को चित्प्रकाश कहा जा सकता है।

४२९) चैतनन यलि दारय जगतच प्रय ।
चैतन्यस निशि द्राय सर्व इन्द्रिय ॥

जब चेतन परमेश्वर ने जगत् के साथ प्यार किया अर्थात् जब उसका अनुसन्धान जड़ जगत की ओर लग गया, तभी उस चैतन्यात्मक परमशिव से समस्त इन्द्रिय आदि तत्त्वों की सृष्टि हो गई।

४३०) चैतन देह नगरी हुन्द राजा ।
सर्वज्ञो मुनिवर भरद्वाजा ॥

देहरूपी नगरी का चैतन्य रूपी आत्मा है। वह सर्वज्ञ

है, भरद्वाज मुनिवर है। अर्थात् वह शुद्ध प्रकाशरूप होता हुआ ऋषितुल्य है।

४३१) देह नगरी हुन्द सर्वाज्ञाकार सुय ।
जड़ चेतनाई हुन्द सर्वाधार सुय ॥

देहरूपी नगरी में अपने आदेश को चलाने वाला वह आत्मा ही है। समस्त जडत्ता और समस्त चेतनता, इन दोनों का आधार वही है।

४३२) चमि कन कव ज़ातिहै शब्द बोजुन ।
प्रकाश नय ह्ययि बोजुनि रोजुन ॥

जड चमड़ी का बना हुआ कान शब्द कैसे सुन सकता यदि प्रकाशरूप आत्मा उसे स्वयं सुनने न लग जाता। अर्थात् कान यदि सुनता है तो चित्प्रकाश के ही बल से सुनता है।

४३३) नेत्र किथ रुपादिक पर्ज नाविहे ।
च्यत - प्रकाश नय तथ गाश थाविहे ॥

नेत्र रूपी इन्द्रिय रूप आदि विषयों को कैसे पहचान सकता, यदि चित्-प्रकाश वहा उजाला नहीं कर देता। अर्थात्

आंख भी चित्प्रकाश के बल से रूप आदि विषयों का ग्रहण कर सकती है ।

४३४) गन्धन कति करिहे नस अनुभव ।
प्रकाश नय करिहे तति चित रव ॥

नाक सुगन्ध और दुर्गन्ध का अनुभव कहां करती यदि प्रकाशरूप आत्मा ही वहां चेतना का नाद नहीं करता ।

४३५) कव ज़ानिहै रसना रसमेछर ।
प्रकाश नय चेनिहे रसआश्चर ॥

जीव रसों के आस्वाद को कहां जान सकती यदि, चित्-प्रकाश ही रसों के चमत्कार का अनुभव नहीं करता ।

४३६) फर्यशर त कोमलता कव ज़ानि हय चम ।
चित प्रकाश चेन्न्य नय रोज़ि हय स्म ॥

त्वचा कोमलता को या खुरदरे पन को कैसे जान लेती, यदि चित्प्रकाश ही उनका अनुभव नहीं करता और समभाव से सभी इन्द्रियों का आधार बना नहीं रहता ।

४३७) यति तति छुय चैतन्युक महिमा ।

यति तति प्रखटाविथ छुय कति क्या ॥

जहां तहां चैतन्य ही की महिमा विद्यमान है, जहाँ वहाँ जो कुछ है उसे चैतन्य ही प्रकट करता रहता है ।

४३८) ठहरोवमुत छुय तम्य ज़ड चेतन ।
चिन्मात्रैक मूर्ति वनि अन्तन ॥

यह जड है और यह चेतन है, इस व्यवस्था को उसी ने ठहराया है । अन्त में सब कुछ एकरूप चिन्मात्र हो जाएगा ।

४३९) चित ! तस वालाग्रुक व्यन्नर नाव ।
चेतन चेनुन चोनय स्वभाव ॥

हे चित्त, बाल के अग्रभाग की भिन्नता उसका नाम है। अर्थात् वह इतना सूक्ष्म है जितना सूक्ष्म बाल के अग्रभाग को छिन्न भिन्न करने पर कल्पना से सिद्ध होने वाले उसके सूक्ष्मातिसूक्ष्म भाग हों । उस सूक्ष्म चैतन्य को स्वयं अनुभव करना तुम्हारा ही स्वभाव है ।

४४०) चित ! रोज़ुन जानखय चेन नव रोस्त
चैतन्य देव वुछहन आनन्दसोस्त ॥

हे चित्त, यदि तू विषयों की अनुभूतियों शून्य ५ होकर ठहर सकेगा, तो तू आनन्दमय चैतन्य देव को लगातार देख ले। अर्थात् विषयोन्मुख संकल्पों और विकल्पों से शून्य होकर ठहरने से आत्मप्रकाश की अनुभूति स्वयमेव होने लग जाती है।

४४१) ब्ययि कांह छुन ज़ाजवोल अथनगरि ।
इथ ब्योन ब्योन ज़ाजवोल प्रथनगरि ॥

उस नगरी में और कोई भी जानने वाला नहीं है। जिस तरह से प्रत्येक शरीरादि नगरी में भिन्न २ वाला जीव होता है, उस तरह से इस चित्प्रकाश की नगरी में कोई भी और प्रमाता नहीं। अर्थात् उस अवस्था में एक मात्र शिव ही प्रमाता है और उसी को उसका अनुभव होता रहता है। जीव भीं वहां शिव ही बना रहता।

४४२) केवल जाननवोल चैतन्यदेव ।
भ्रम किञ तस छुय नाव प्योमुत जीव ॥

वहां एक मात्र चैनन्य देव ही अकेला जानने वाला प्रमाता होता है। भ्रम के ही कारण उसे "जीव" ऐसा नाम पड़ गया है। वस्तुतः वह जीव न होकर चैतन्य रूप शिव ही है।

४४३) नगरियि इन्द राज़्य छुय वर्तावान ।

यति युथ पजि तति त्युथ नाव थावान ॥

वह इस नगरी के राज्य के व्यापारों को चलाता रहता है। जहां जैसा होता है, वहा अपना नाम वैसा ही रखता है। अर्थात् सारा प्रपञ्च वही है। वही बिन्न २ नामों और रूपों को धारण करता हुआ प्रपञ्च के रूप में प्रकट होता रहता है।

४४४) स्वातन्त्रय शक्तिमत यति तति ईश्वर ।
नाव सोस्त छुय विश्वरुप विशम्भर ॥

जहां तहां स्वातन्त्र्य शक्ति से सम्पन्न स्वयं परमेश्वर ही भिन्न २ नामों को धारण करके विश्वात्मक बनाता है। वही विश्व को धारण करने वाला है।

४४५) यति पन नुय पहिमा प्रकटोवुन ।
तति कारण पानस नाव थोवुन ॥

जहां उसने अपनी ही महिमा को प्रकट किया, वहा उसने अपना नाम कारण रूप अर्थात् जगत् कारण रूप परमशिव रखा।

४४६) यति उदयस आयि महिमा लहरी ।
तति थोवुन पानस नाव ईश्वरी ॥

जिस अवस्था में उसकी परमेश्वरतात्मक स्वभाव की लहर ही उदय को प्राप्त हो गई, उस अवस्था में उसने अपने आप को ईश्वरी अर्थात् शक्ति ऐसा नाम दिया ।

४४७) शिवादि ज़ीवादि क्षितिपर्यनत ।
स्वातन्त्रय शक्तिमत् अनाद्यानन्त ॥

शिव तत्त्व से लेकर जीव आदि प्रथवी तत्त्व तक जो कुछ है उसके रूप में वह स्वातन्त्र्य शक्ति वाला अनादि और अनन्त परमशिव ही विद्यमान है ।

४४८) यति इथि मिहमा सोस्त रूप दोरुन ।
तति तमि तमि रुप् नाव अनुसोरुन ॥

जहाँ जहां जिस जिस प्रकार की महिमा वाले रूप को उसने धारण किया, वहां वहां उसी उसी रूप के अनुसार उसने अपना नाम भी रख दिया ।

४४९) सन्त रुप छुय कुनि शायि आनन्दी ।
ज्ञानी तसन्दि्यन चरणन वन्दी ॥

किसी जगह वह आनन्द का आस्वाद लेने वाले ज्ञानवान सन्त के रूप में ठहरा है। उसी के चरणों को नमस्कार हो।

४५०) कुनि शायि छुय गुर रूप विद्वानुमुख।
शिष्य रूप कुनि योगी कुनि आरुरूढ़ ॥

किसी जगह विद्वान् गुरु के आकार को धारण ही करके उसी रूप में ठहरा है और कहीं शिष्य के रूप में। कहीं तो योगारूढ सिद्ध योगी के रूप में ठहरा है और कहीं योग भूमिका पर आरोहण करने की इच्छा वाले साधक के रूप में ठहरा है।

४५१) कुनि पण्डिता विद्या परनावान।
विद्यर्थी कुनि कांसि ह्यछनावान।

कहीं पण्डित के रूप को धारण करके विद्या पढाता है। कहीं विद्यार्थी बना है और कहीं किसी को कुछ सिखाता रहता है।

४५२) कुनि तपवान व्रतधारी ऋषिरुप।
मंत्री न्यत प्रजलाविथ दीप धूप ॥

कहीं व्रत को धारण करने वाले तपस्वी ऋषि के रूप में ठहरा है और कहीं नित्य दीप और धूप को जला कर मन्त्रोपासना करता हुआ ठहरा है।

४५३) देव्र प्रतिमा कुनि शायि पूजावि ।
पूज़ात्रोल पानस नाव थावि ।।

किसी जगह जब देवताओं की प्रतिमाओं की पूजा करवाता है तो वहां अपना नाम पूजा को ग्रहण करने वाला देवता ही रखता है ।

४५४) कुनि वाहये कर्मुक सनन्यासी ।
अन्तर्मुख योगुक अभ्यासी ।।

कहीं तो बाह्य कर्मो का परित्याग करने वाले और अन्तर्मुख योग का अभ्यास करने वाले साधक के रूप में ठहरता है ।

४५५) चित प्राण इन्द्रिय करि अन्तर्मुख ।
स्व स्व रूप निष्ठावान भोगियि सुख ।।

वहां वह चित्त को, प्रानों को और इन्द्रियों को अन्तर्मुख कर देता है और निष्ठावान् बनकर तथा अपने वास्तविक स्वरूप में ठहर कर आत्मसुख का उपभोग करता है ।

४५६) बाह्यान्तर कल्पन यति त्रावन ।।
योगीश्वर पानस नाव थोवुन ।।

जहां तो उसने बाह्य और आन्तर कल्पना का परित्याग किया, वहां उसने अपना नाम योगीश्वर रखा।

४५७) कुनि योगी बाह्यान्र रटि रोस्त।
योगोन्द्रोभैरव आनन्द् सोस्त ॥

कहीं पर वह बाह्य और आन्तर बन्धनों से रहित योगीश्वर के रूप में ठहरता हुआ आनन्द के अनुभव से युक्त भैरव-स्वरूप योगीन्द्र कहलाता है।

४५८) कुनि शायि सत्संगूच मर्यादा।
वादियन सूत्य नर्तावित् वादा ॥

कहीं वाद विवाह करने वालों के साथ शास्त्रार्थों का व्यापार चलाता हुआ सत्सङ्ग की मर्यादा के रूप में ठहरता है।

४५९) थावि पानस नाव तति सत्संगी।
मशरावित छुय भय, मृतभङ्गी ॥

वहां वह अपना नाम सत्सङ्गी रखता है। मृत्यु को समाप्त करके और भय को बुला डाल कर वहां उस रूप में ठहरता है।

४६०) कुनि शायि छुय व्यवहारस सन्मुख ।
व्यवहारुक दुःख छुय मान्ति सुख ॥

किसी जगह तो लोक व्यवहार के प्रति सदैव उन्मुख बनकर ठहरता हुआ लोक व्यवहार में होने वाले दुःख को भी सुख मानकर ही उस अवस्था में ठहरता है।

४६१) यति युथ सुख दुःख रूप व्यवहारि ।
तति पानस लोकटाड अनुसारि ॥

जहां जहां जितने जितने सुख दुःख आदि के भोग का व्यापार करता है, वहां वहां अपने आप को उतना उतना ही छोटा या बडा प्रकट करता है।

४६२) यति युथ युथ व्यवहार अनुसोरुन ।
तति त्युथ त्युथ ह्यू नाव रूप धोरुन ॥

जहां जहां जिस जिस प्रकार के व्यवहार का उसने अनुसरण किया, वहां वहां उसी उसी के अनुरूप नाम और रूप को उसने धारण किया।

४६३) यमि तमि रूप च्यत् देव क्रीडाशील ।

माया मुख धारित तेलुक तील ॥

जिस किसी भी रूप में वह क्रीडनशील चैतन्यस्वरूप परमेश्वर ही माया के मुख को उस तरह से धारण करके ठहरा है जिस तरह से तिलों का तेल द्रवरूप को धारण करके ठहरा है। तात्पर्य यह है कि तिलों के भीतर घनरूप को धारण करके ठहरने वाला तेल ही पिसे जाने पर द्रवरूप को धारण करने लग जाता है।

४६४) चित–प्रकाश द्रामुत प्रत द्वारय ।
तमि–तमि व्यवहारकि अनुसारय ॥

उस उस दर्शन, स्पर्शन, गमन, ग्रहन आदि व्यवहार के अनुसार चित्प्रकाश ही इन्द्रियों के प्रत्येक द्वार से बाहर निकला हुआ है।

४६५) केवल चित्प्रकाश चमकानी ।
पानय थान पाज पानय थानी ॥

एकमात्र चित्प्रकाश ही सर्वत्र चमक रहा है। वही स्थान अर्थात आधार है और वही अपने आप ही स्थानी अर्थात आधार में ठहरने वाला है।

४६६) सत्पुरुषव शास्त्रार्थ ईय जोनुय ।

योगीन्द्रव ईय अनुसन्धोनुय ॥

सज्जनों ने शास्त्रों का यही तात्पर्य निर्नय जान लिया। योगीश्वरों ने भी इसी परमार्थ सत्य का अनुसन्धान योग के अभ्यास से किया।

४६७) अनूसण्धोण्मुत छुय सत्पुरुषव ।
चित् ! बोज़खय तत प्यठ द्रर स्थित थव ॥

सत्पुरुषों ने इसी बात का अनुसन्धानात्मक निर्णय किया है। हे चित्त, यदि तू मान लेगा, तो इसी निश्चय पर स्थिरता से ठहर जा

( इति चतुर्दशोः समुल्लासः )

## (15) अथ पंचदशः समुल्लासः

४६८) स्वामिन् प्रकाश भेदा भेद छा
प्रकाशस जड चेतन छेद क्या ॥

प्रश्न - हे स्वामी, प्रकाश तत्त्व भेद रूप है या अभेदात्मक है। प्रकाश के भीतर जड़ और चेतन का क्या कोई अन्तर है। अर्थात क्या जड़ का प्रकाश से भिन्न है।

४६६) बू वनय हृदयिकि कनू योद बाज़क ।
एकाग्र चितू बोज़नि रोज़क ॥

उत्तर - यदि तू हृदय के कानों से सुनेगा और यदि तू एकाग्र चित्त से सुनता रहेगा तो मैं कह दूंगा।

४७०) प्रकाश त्रिशवूज गाशन हुन्द गाश ।
यित तति जीवन चैतन्य प्रकाश ॥

प्रकाश तो तीनों ही जाग्रत्, स्वप्न और सुषुप्ति का अभ्यास वाला है। जहां तहां भी समस्त जीवों का चैतन्य प्रकाश ही है।

४७१) बृह्मस त आकाशस छुन कुँह भेद ।
आकाश जड बृह्म छुय चैतन्य वेद ॥

ब्रह्म में और आकाश में परस्पर कोई भेद नहीं है। पर इतना जान ले कि आकाश जड है और ब्रह्म चैतन्य है।

४७२) ज़डभूत सर्वव्यापी यिथ आकाश ।
तिथ ज़डभूत छुय सोरुय प्रकाश ॥

जिस तरह से जडभूत आकाश सर्वत्र विद्यमान होता हुआ

सर्वव्यापक है, उसी तरह से प्रकाश ही समस्त जड़ विश्व है।

४७३) आकाश जड़भूत विमर्श रोस्तुय ।
चैतन्य प्रकाश विमर्श सोस्तुय ॥

परन्तु आकाश जड भूत है, क्योंकि वह विमर्श शक्ति से रहित है। इसके विपरीत प्रकाश चैतन्य है, क्योंकि वह विमर्श शक्ति से युक्त है।

४७४) चित प्रकाश सत् चैतन्यात्मा ।
आनन्दघन सर्वात्मा खात्मा ॥

चित्प्रकाश सत्य है, चैतन्यात्मक है, आनन्दघन है, सर्वात्मक है और आकाशतुल्य है। अर्थात् आकाशवत् व्यापक और विश्वोत्तीर्ण है।

४७५) जड चेतन भाव होव चैतन्यन ।
जड़ चेतन नाव थोव चैतन्यन ॥

यह वस्तु जड है और यह चेतन है, इस प्रकार का जडभाव और चेतनभाव स्वयं चैतन्य ने ही प्रकट किया। इन दो को जड़ और चेतन ये दो नाम भी चैतन्य ने ही दे दिए।

४७६) सर्वार्थन चेनरावनय चेनि ।
आकाशस मेनरावनय मेनि ॥

वह समस्त विषयों को जानते बिना ही उनका अनुभव करता है। वह आकाश को मापे बिना ही उसे माप लेता है।

४७७) ज़डरुपस यति तति शोभरावि ।
यति युथ पज़ि तति त्युथ नाव थावि ॥

वह जहां तहां जडरूपों को शोभायमान बना देता है। जहां जहां जैसा उचित हो, वहां वहां वैसा नाम ठहराता है।

४७८) चैतन्य महिमा आदि अन्त रोस्तुय ।
सर्वात्मा चैतन्य तीज़ सोस्तुय ॥

चैतन्य की महिमा आदि रहित और अन्त रहित है। चैतन्य प्रकाशमान है और सभी का स्वरूप है।

४७९) विमर्शन पूर्ुत छुय प्रकाश ।
प्रकाशन पूर विमर्शाकाश ॥

विमर्श ने प्रकाश को अपने से भर कर रखा है।

तात्पर्य यह है कि प्रकाश सर्वत्र विमर्श से परिपूर्ण होकर ही रहता है। इसी तरह से प्रकाश ने भी विमर्श के स्वरूप को अपने से भर कर रखा है। भाव यह है कि विमर्श सर्वत्र प्रकाश से पूर्ण ही रहता है।

४८०) चैतन्य प्रकाश विमर्शात्मा ।
सत् चित आनन्दो हर्षात्मा ॥

चैतन्य प्रकाश विमर्शात्मक होता है। वह सत् है, चित् है, आनन्द है और ऐसा [होता हुआ सदा प्रसन्न रहता है। तात्पर्य यह है कि अहंरूप आत्मप्रकाश ही विमर्शात्मक होता हुआ आनन्दस्वरूप होता है। जड प्रकाश ऐसा नहीं होता।

४८१) जड प्रकाश कुनि कैंह मा चेनि ।
जड प्रकाश मा छोट ज़्यूठ मेनि ॥

जड प्रकाश अर्थात् घट आदि विष्य प्रकाश अथवा प्रकाशात्मक घट आदि जड पदार्थ कहीं भीं कुछ भी अनुभव नहीं करता। वह जड प्रकाश छोटे और बडे को माप नहीं सकता।

४८२) ज़ड प्रकाश कुनि कथिमा तलि स्वाद ।
ज़ड प्रकाश कुनि कथिमा करि वाद ॥

जड प्रकाश कहीं भी किसी भी विषय का आस्वाद नहीं

ले सकता। वह जड प्रकाश कहीं भी किसी भी बात के विषय में विरोध भी नहीं कर सकता।

४८३) जड प्रकाश छियोट श्रूच मा करि शिुन।
जड प्रकाश कुनि कथि मा थावि वोन॥

जड प्रकाश शुद्ध और अशुद्ध (शुचि और अशुचि) में परस्पर विवेक नहीं कर सकता है। जड प्रकाश किसी बात की पहचान को धारण नहीं कर सकता।

४८४) ज़ड प्रकाश मा नोन स्योन ज़ानि।
ज़ड प्रकाश मा टेयोठ मयूठ मानि॥

जड प्रकाश यह नहीं जान सकता कि कौन सी वस्तु स्वाद रहित है और कौन सी स्वाद वाली है। जड प्रकाश किसी को कडवा और किसी को मीठा नहीं मान सकता।

४८५) ज़ड प्रकाश मा ज़ानि छ्युत क्रुनुय।
ज़ड मा ज़ानि कुनि शुहुल त उषोन्ये॥

जड प्रकाश यह नहीं जान सकता कि सफेद क्या होता है और काला क्या होता है। जड यह कहीं नहीं जान सकता कि गर्म क्या होता है और ठण्डा क्या होता है।

४८६) ज़ड छुय यमि तमि रूप मून ज़न ज़ड ।
माया रूप वा चैतन्य च्यून ज़ड ॥

जड पदार्थ जिस किसी भी रूप में—ऊन की तरह जड ही होता है। चैतन्य ही जब माया के रूप से विशिष्ट होता है, तो उसी को जड अनुभव किया जाता है। तात्पर्य यह है कि चेतन पशु के शरीर का अङ्ग बनी हुई भी उसकी ऊन जड ही होती है। उसी तरह से जड पदार्थ भी शिवात्मक होते हुए भी जड ही जाने जाते हैं।

४८७) सर्वज्ञनाथ शिव चैतन्यात्मा ।
सर्वाद्यान्त सर्वात्मा खात्मा ॥

सब कुछ जानने वाले स्वामी शिव चैतन्य स्वरूप हैं। वे सब के आदि और अन्त है, सर्वात्मक हैं, अर्थाथ सब कुछ वह ही हैं और फिर भी आकाशवत् प्रपञ्च शून्य हैं।

४८८) चैतन्य प्रकाश रूप रंग रोस्तुय ।
सर्व रूप उलसावित जयसोस्तुय ॥

चैतन्य का प्रकाश आकार-शून्य होता है। वह समस्त आकारों को उत्पन्न करके भी निराकार ही है। अतः वही सर्वोत्कृष्ट होता हुआ जयशील है।

४८९) स्वातन्त्र्य कान्ह विषयन वोलुसाविय् ।
सर्व विषयन ब्योन ब्योन नाव थाविय ॥

अपने स्वातन्त्र्य से ही विषयों को उत्पन्न करता है और समस्त विषयों का पृथक पृथक नाम दे देता है ।

४९०) युस उदयस यिलि तिलि तत भोक्ता ।
यिलि युस् कथ तिलि तमिकुय वुक्ता ॥

वह उस उस विषय का उपयोग करने वाला बनता है जो जो विषय जब कभी भी उदय को प्राप्त होता है । जब भी जो कोई भी बात उठती है, तब उसी का कहने वाला बनता है ।

४९१) यस छ्य यिथि प्रकाशुक विमर्श ।
सुय छ्य तिथि प्रकाशुक आदर्श ॥

जिस पिण्ड को जिस प्रकार के प्रकाश का विमर्श होता है, वही पिण्ड उस प्रकार के प्रकाश को ग्रहण करने वाला दर्पण बन जाता है ।

४९२) निर्मल आदर्श प्रतिबिम्ब ग्राही ।
दर्पणस प्रतिबिम्ब ग्रहणय आही ॥

निर्मल आदर्श ही प्रतिबिम्ब को कर सकता है। प्रतिबम्ब ग्रहण करने के कारण से ही दर्पण की प्रसशां की जाती है

४६३) प्रतिबिम्भ रटवुन द्‌र्शण छुय तोट्‌।
तीलिथ तू मीलिथ प:चस ज़न पोट ॥

प्रकाश के प्रतिबिम्ब को ग्रहण करने वाला दर्पण तुटि है। दर्पण में प्रतिबिम्ब उस तरह से ओत प्रोत होकर रहता है जिस तरह ज़रीकपडे में रेशम ओतप्रोत होकर रहता है।

४६४) निर्मल बोज़ छ्य निर्मल अनुभव।
निर्मल आदर्षस प्यठ डुथ्‌ रव ॥

तू सुनले कि निमल अनुभव ही आदर्श है। जिस तरह से स्वच्छ दर्पण के भीतर सूर्य का प्रकाश ठीक तरह से प्रति-बिम्बित होता है, उसी तरह से निमल अनुभव के भीतर प्रकाश भी अपने शुद्ध रूप में प्रतिबिम्बित होता है।

४६५) चित - प्रकाष द्राव बोज़, हंदि द्वारय।
सत्विमर्ष फ़ुलनोवुन वारय ॥

चेतना का प्रकाश बुद्धि के द्वार से जब बाहर निकला

तो उसने सद्विमर्श को पूरी तरह से विकास में लाया । तात्पर्य यह है कि आत्मप्रकाश के विमर्श का पूरा विकास बुद्धि के ही द्वारा हो जाता है ।

४६६) भाग्यवान युथ विमर्षय फुलवक ।
स्वानुभव वोद युथ रतन्य मुलवक ॥

तू तभी भाग्वान बनेगा जब इस प्रकार के विमर्श को विकास में लाएगा और जब स्वानुभवरूपी ज्ञान से इस प्रकार के रत्न का मूल्य जान लेगा ।

१६७) गाशि वोल इंथि रतनुक जानन वोल ।
भय रोस्तय त्रयलोकी हुदं मोज मोल ॥

इस प्रकार के रत्न को जानने वाला ही सच्चीदृष्टिवाला है, (शेष अन्धे हैं) अथवा यथार्थं दृष्टि वाला महानुभाव ही इस रत्न को जान सकता है । वह निर्भय है और त्रिलोकी का वही माता पिता है ।

१६८) अपरोच्च अनुभव सोस्थ सुगन्यनी ।
बाहियांतह भ्रम रोसतय विगन्यनी ॥

जिससे आत्मा की उपरोक्ष अनुभूति हुई हो वही यर्थाथ

ज्ञानवान होता है उसे वाह्य जगत् तथा आन्तर जगत् में कहीं भी भ्रान्ति नहीं होती है । वही विज्ञानवान् भी होता है ।

४९९) ईछ माया रूप लीला दर्षित ।
छूय आन्नदम्य दिय हॆय हषिथ ॥

अपनी इच्छाशक्ति की परमेश्वरतात्मक माया की लीला के दर्शन के हो जाने पर ही साधक का हृदय हर्षयुक्त हो जाता है और वह स्वयं आनन्दमयी अवस्था में ठहरने लगता है ।

५००) बोज खै चित गुर चरनन सीव़न ।
सत ्गुर पाद् सीव ज़ान संजीवन ॥

हे चित्त, यदि तू मान जाएगा तो गुरु चरणों की पूरी सेवा कर । तू सद्‌गुरु की पाद सेवा को सञ्जीवनी समझ ले ।

५०१) संजीवन ज़ान सुज्ञान सुफार ।
सुज्ञानस्फार ज़ान शिव अवतार ॥

सच्चे ज्ञान के विकास को भी तू सञ्जीवनी जान ले और उस ज्ञान के विकास को ही शिव का अवतार जान ले । तात्पर्य यह है कि जिसमें सच्चे ज्ञान का विकास हुआ हो उस को शरीरधारी शिव ही समझना चाहिए ।

५०२) संवित ज्ञानी जन यति आसि ।
सर्वशक्तिमान शिव तति अवभासि ॥

जहां कोई संवित् स्वरूपनिष्ठ ज्ञानवान् सिद्ध जन होगा, वहां तुम्हें सर्वशक्तिमान शिव का ही दर्शन होगा ।

५०३) त्रासि मोहमल दर्शन मात्रय ।
कासि घटकार हर्षन मात्रय ॥

उस ज्ञानवान् के दर्शन-मात्र से मोहमल डरजाएगा यदि वह तुझपर प्रसन्न होजाएगा तो उस प्रसन्नता मात्र से (अर्थात् अनुग्रहकी एक दृष्टिमात्र से) तुम्हारे अज्ञान रूपी अन्धकार को दूर हटा देगा ।

५०४) श्रद्धावाननय छुय नित प्रखुट्य ।
भाग्यवान छुय बुद्धिमान सत् भोक्तुय ॥

श्रद्धावान साधकों के लिए वह शिव नित्य प्रकट ही रहता है । बुद्धिमान् सद् भक्त ही वस्तुतः भाग्यवान् है ।

(इति पञ्चदशः समुल्लासः)

ओं श्री गुरवे शिवाय ओं नमः

१) यछ़्खय चित जीवन्मुक्त सापनुन ।
स्थूल मूल निश स्वप्रभा अनुभावुन ।।
चित भा उल्सावुन, मार्तण्ड उदयावुन ।।१।।

हे मेरे चित्त, यदि तू जीवन्मुक्त बनना चाहेगा तो तू इस स्थूल शरीर में से और इसके सूक्ष्म मूल कारणों में से भी अपनी चेतना के प्रकाश का ही अनुभव करले । वहां चैतन्य के प्रकाश को विकास में ले आ और चैतन्य-रूपी मार्तण्ड का उदय करा दे ।

२) स्थूल मूल गव गुरु च़रणय सेवुन ।
स्वप्रकाश आनन्दघन विमर्शुन ।।

इस स्थूल संसार के मूल या अनुसन्धान गुरुच सेवन ही होता है । स्वयं प्रकाशमान् आनन्दघन स्वरूप का विमर्श करना वह अनुसन्धान होता है ।

३) स्थूल मूल गव गणपत सर्वाकार ।
सर्वात्मा चय छ़ुक सर्वाधार ।।

सर्वाकार तत्त्वगणों का पति परमेश्वर ही इस स्थूल जगत् का मूल कारण है। वह तू ही है। तू ही सर्वात्मा है और सभी का आधार।

४) स्थूल मूल गव शिव शक्त स्वात्मारूप ।
चमकावुन स्वात्मोदित सत्दीप ॥

शिव और शक्ति का सामरस्यरूपी स्वात्मा ही स्थूल विश्व का मूल होता है। इस लिए स्वयमेव सततोदित स्वात्मरूपी दीपक ही चमका दे।

५) स्थूल मूल गत्र शब्दातीत रोज़ुन ।
पनुनुय पान तति छुय चमकावुन ॥

स्थूल आदि प्रपञ्चों के मूल कारण पर ठहरना शब्दातीत अवस्था में ठहरना होता है। उस में तो अपनी आत्मा को ही चमकाना होता है।

६) ओं आदि गछि सतगुर हृदि धारुण ।
गुर शब्दस् प्यठ पान रथि खारुन ॥

सदगुरु के उपदेश के द्वारा ॐ आदि शब्दों को अपने हृदय

में प्रतिष्ठित करवा देना चाहिए। फिर गुरु के उस उपदेश पर ही अर्थात उसी का सहारा लेकर अपने आप का उद्धार करना चाहिए।

७) गुर शब्दुक राग लग लग धारुण ।
पनुनुय पान पानय उश्चारुन ॥

गुरु शब्द के प्रति क्षण २ में राग को धारण करना चाहिए। अपने ही आप को अपने ही आप उन्नत बनाना चाहिए।

८) रात्र दिन गुर-वाक्य शब्दावुन ।
पानस सूत्य नित उदयावुन ॥

दिन रात गुरु वांणी का जप करना चाहिए। उसे सदैव अपने साथ साथ रखते हुए सततोदित ही रखना चाहिए।

९) प्राण अपान यव किञ करहन शान्त ।
अज़पा हुन्द पानय ज़ान पर्यान्त ॥

तू उस अजपा जय का रहस्य स्वयमेव जान ले, जिस के द्वारा तू प्राण और अपान को शान्त कर सकेगा।

१०) अनुग्रह किञ यलि उदय सांपनिस ।
पानय त्यलि हृत्कमल फुलनस ॥

जब शिव के अनुग्रह से उस अजपा मन्त्र का उदय हो जाएगा, तो हृदय कमल स्वयमेव विकास को प्राप्त होगा ।

११) अभ्यास कर अविछिन रात्र-दिन ।
हृत्कमल विकसित छुय निरान्त ॥

तू दिन रात लगातार अभ्यास करता रह। उसे तुम्हारा हृदय कमल निरन्तर विकासित होता रहेगा ।

१२) शिव - स्वप्रकाश चमकावुन चित्भान्त ।
मन–प्राण चित अभ्यास किञ बनि शान्त ॥

चिद्रूा-रूपी अर्थात् चैतन्य की अपनी चमक रूपी स्वयम्-प्रकाशमान् शिवप्रकाश को तू चमकादे। मन और प्राण चित्शक्ति के अभ्यास से शान्त हो जाएगे ।

१३) शब्दस सत्य प्राण अपान करतन लय ।
सुषुम्नायि हुन्द पानय बनि जय ॥

अनाहत शब्द (नाद) के साथ ही साथ तू प्राण और अपान का भी लय करता जा। उससे सुषुम्ना नाडी का जब स्वयमेव हो जाएगा।

१४) यलि तत्पर रोज़क रात्र - दिन ।
सुषुम्नायि वेशि करतन अर्पण ॥

जब तू दिन रात अभ्यास में लगा रहेगा, तो तू अपने चित्त को सुषुम्ना को ही अर्पण करदे अर्थात् उसे सुषुम्ना में विलीन कर दे।

१५) इडा पिंगला सुषुम्नायि लय ।
गुर अनुग्रह यस तस बनि युथ ज़य ॥

अभ्यास से इडा और पिंगला भी सुषुम्ना में ही लीन हो जाती है। जिस पह गुरु का अनुग्रह हुआ हो उसको ऐसी विजय प्राप्त होती है।

१६) त्रिपुटी भेद पाञ पानय चलि सोरिय ।
तति पाथिन अभ्यास कुनि लोरुय ॥

तब प्रमाता, प्रमाण, और प्रमेय रूपिणी त्रिपुटी का भेद भी सारे का सारा स्वयमेव विलीन हो जाता है। उस स्थिति में किसी आलम्बन पर टिका हुआ अभ्यास ठहर ही नहीं सकता। तात्पर्य यह है कि उस स्थिति में निरालम्बन योग का ही अभ्यास हो सकता है।

१७) गुणातीत तिथ् सांपनक पानय ।
स्वात्मादित उदयस यियि पानय ॥

उस से तू उसी प्रकार से अपने आप हीं गुणातीत हो जाएगा। सततोदित रहने वाला आत्म स्वरूप तुम्हें स्वयमेव उदय को प्राप्त होगा।

१८) मन प्राण चित व्रत रोज़िय न् कुनि लारय ।
सुषुमानयि हज़ पूज़ छक सारय ॥

मन प्राण और चित्तवृत्ति कहीं भी तेरे साथ चिपटे नहीं रहेंगे। यह सारी प्रक्रिया सुषुमना की उपासना होती है।

१९) सत्व रज़ तम रूप तति सोरुय लय ।
बृह्म नाडी मंज़ करि यलि ईश्वर क्रय ॥

वहां सत्वगुण, रजोगुण और तमोगुण के रूप में ठहरा हुआ सब कुछ बिलीन हो जाता है। यह तब होता है जब ईश्वर ब्रह्मनाडी में अर्थात सुषुमना में सकलीकरण की क्रिया को करता है।

२०) जाग्रत स्वपन सुषुप्ता अवस्था ।
अन हुन्द अभ्यास तति रोज़्यस न् ज़ाह ॥

वहाँ उस स्थिति में जाग्रत, स्वपन और सुषुप्ति, इन तीनों अवस्थाओं का अभ्यास आदि व्यवहार कोई कभी भी नहीं ठहरता है, वह व्यवहार विलीन ही हो जाता हैं ।

२१) ब्रह्मा रूप ज़ग्रत कुय देवता ।
सुय विष्णु रूप छुय स्वपनावस्था ॥

जाग्रत अवस्था के अदिष्ठातृ देवता ब्रह्माजी हैं । वह शिव ही इस रूप में वहां ठहरता है । वही विष्णुरूप में ठहरता हुआ स्वपनावस्था का अधिष्ठातृ देवता बनता हैं ।

२२) सुषुप्ता रूप छुय शिव मूर्ति ।
त्रिन हुन्द ज़ावन चूर्यम स्फूर्ति ॥

वही सुषुप्ति की अवस्था के उपर अदिष्ठान करता हुआ रुद्ररूप में ठहरता है । इन तीनों अवस्थाओं को जीवन दान देने वाली तुर्या की स्फूर्ति अर्थात उसकी चैतन्मयी फड़कन होती है ।

२३) स्थूल - जाग्रत यवृ किञ सांपनिय लय ।
स्वप्रभा शक्ति पानय करि उदय ॥

तुर्या की स्फूर्ति वह होती है जिसकी महिमा से तुझे जाग्रत दशा के इस सारे स्थूल प्रपञ्च का लय हो जाएगा और

स्वप्रभा अर्थात स्वयमेव अपनी ही महिमा से प्रकाशमान शक्ति का उदय तुझे स्वयमेव हो जाएगा ।

२४) बु तु च़य सुय भाव तयलि चलि पानय ।
यलि बनि पननेय पानूच ज़ानय ॥

जब अपने वास्तविक स्वरूप की पहचान आ जाएगी तो तब साधक को अपने आप ही "मैं, तू और वह" इन भावों के वास्तविक तत्व की संवेदना हो जाएगी ।

२५) ज्ञान ज्ञेय ज्ञाता भीद छुय ।
स्वविमर्श वेशि प्रावक तमिकुय ज़य ॥

ज्ञान, ज्ञेय और ज्ञाता ऐसा विचार ही भेददर्शन होता है । उसके ऊपर विजय को तू स्वविमर्श के द्वारा अर्थात अपने वास्तविक स्वरूप के विमर्श के द्वारा प्रापत करेगा ।

२६) वुछुन तू वुछनीय वुछनवोल भीद ।
स्वविमर्श अभ्यास करि तमिकुय छेद ॥

देखना, देखने की विषय और देखने वाला प्रमता, इस प्रकार की कल्पना को भेद कहते है इस के उच्छेद को आत्मस्वरूप का विमर्शस्वयमेव कर देगा ।

२७) सर्व इन्द्रिय वृत द्वादशान्तस शान्त ।
मन प्राण चित व्रत त्रावि तमिचय भ्रान्त ॥

द्वादशान्त स्थान में (अर्थात हृदय में या नासिका से बाहर नीचे की ओर ठहरे आकाश में, या शिखा के उपर ठहरे आकाश में) समस्त इन्द्रियों की वृतियां शान्त हो जाएंगी । मन प्राण और चित्तवृत्ति भी उस भेद कल्पना की भ्रान्ति का परित्याग कर देंगे ।

२८) स्वप्रभा संवित पान पानय जांनिय ।
सर्वातमा चिन्मय रूप मानिय ॥

वहे स्वयं प्रकाशमान शुद्ध संवित अपने आप ही अपने आप को जान लेगी । वह अपने सर्वात्मक चैतन्यमात्र को ही अपना स्वरूप मान लेगी ।

२९) चिन्मय स्वप्रभा तुर्या शय छ्य ।
स्वप्रकाश विमर्श घन शिव उदय ॥

चैतन्यमयी, स्वयं प्रकाशमान तुर्या की स्थिति ही स्वप्रकाश और विमर्श घन शिवभाव का उदय है ।

३०) स्वप्रभा चिनमय मूर्ति निशचल ।
सर्वरुपस छुय आसित सुय बल ॥

स्वयं प्रकाशमान निशचल चैतन्मयी मूर्ति ही समस्त रूपों को अभिव्यक्त करने वाली स्वातन्त्रय शक्ति है ।

३१) 'स, ह, म' मात्रात्मा बनि यलि लय ।
स्वप्रभा सावित् मुचि पत चिनमय ॥

जब "सोहम" में से "स, ह और म" इन तीनों मात्राओं का लय हो जाएगा तो उसके अनन्तर एकमात्र स्वप्रकाश और चैतन्यात्मक संवित ही शेष रहेगी ।

३२) बृह्माण्डस प्यठ यलि बनि आसन ।
पनतुय पान पानय छुय भासन ॥

जब ब्रह्मान्ड के ऊपर प्राणी का आसन बन जाएगा, अर्थात जब उसे सारे ब्रह्मान्ड में ठहरी हुई अपनी व्यापकता को संवेदना हो जाएगी, तो अपना ही आप अपने ही आप प्रकाशमान होता हुआ अनुभव में आएगा ।

३३) स्वप्रकाश संवित छुय विमर्शन ।
चैतन्यमय शिवरूपुक दर्शन ॥

स्वप्रकाश संवित का विमर्शन ही चैतन्यमयी विश्व रूपता का दर्शन होता है ।

३४) द्वादश भान द्वादशन्तस कर लय ।
मार्तण्ड चितभान शिव शक्ति उदय ॥

बारह सूर्यों का लय तू द्वादशान्त में कर दे । फिर चैतन्यात्मिय मार्तण्ड नामी तेरहवें सूर्य रूपी शिव की शक्ति का उदय तुम्हें हो जाएगा ।

३५) मन प्राण खस् - वस ब्रह्माण्डस शान्त ।
स्वप्रकाश चिन्मय मूर्ति शिवनाथ ॥

तेरा मन भी शान्त हो जाएगा और शरीर रूपी ब्रह्माण्ड में प्राण का उतार चढाव भी शान्त हो जाएगा । तू स्वप्रकाश चैतन्य स्वरूप शिवनाथ ही बन जाएगा ।

३६) चित व्रत वोज़ हुन्द अभयास त्रावक ।
सुषुमनायि मंज़य खस वस थावक ॥

तू चित्रवृति का तथा दुद्धि वृतियो का परित्याग करेगा और सूषुमना नाडी के बीच में से चढने और उतरने का अभ्यास करता रहेगा ।

३७) परा पश्यन्ती स्वप्रकाशमय ।
ब्रह्माण्डस मंज़ करवञ्‌ छय शय ॥

स्वप्रकाशात्मक परा वाणी और वैसी ही पश्यन्ती वानी ब्रह्माण्ड को व्याप्त करके ठहरी है ।

३८) मध्यमा बाह्यान्तर फेरान ।
वैखरी सायिकुय व्यवहार छय करान ॥

मध्यमा वाणी बाह्यान्तर विषयों में विचररण करती है अर्थात भेदात्मक विषयों का आवभास करती है । वैखरी समस्त विषयों से स्फुट व्यवहार करती है ।

३९) वर्तमान जाग्रत रूपी व्मवहार ।
भविष्यत स्वपनस्थानुक छुय आधार ॥

वर्तमान कालिक जाग्रत अवस्था का व्यवहार भविष्यत में होने वाली स्वपन दशा के व्यवहार का आधार होता है ।

४०) भूत सुषुप्त निष्कल शिव शक्ति रूप ।
तुर्या छय चमकित सर्यनय दीप ॥

भूतकाल का सुषुप्त भाव निष्कल शिव - शक्ति रूप होता है । तुर्या दशा दीपक के प्रकाश की तरह इन सभी को प्रकाशित करती रहती है ।

४१) तलॖ पदि प्यठ शेर किस अन्तस तान्य ।
स्वप्रकाश चमकित चितभा छय नान्य ॥

आत्मस्वरूप चिति की आभा पैरों के नलवों से लेकर सिर के ऊपरी शिखर तक अपने प्रकाश से चमकती रहती है ।

४२) सुय बल छुय चमि तुरून ज़ानान ।
सुय बल छुय तोत वुशुन मानान ॥

वही (चित प्रतिभा का) बल त्वचा में है, जिस से वह सर्दी गर्मी आदि का संवेदन भी कराती है और उनकी कल्पना भी उस उस रूप में कराती है ।

४३) सुय बल नस्रन छुय गाश करवुन ।
सुय छुय कुडुन कोव ब्योल सुरवुन ॥

वही बल नेत्रों में प्रकाश करने वाला है । वहीकाले सफ़ेद आदि की अलग अलग कल्पना करता रहता है ।

४४) सुय छुय नस फूकंवुन रात्र दिन ।
गन्धादिक पोशन छुय रटवुन ॥

वही बल नाक के रूप में दिन रात सूगंता रहता है और वही फूलों आदि का ग्रहण करता रहता है ।

४५) सुय कण द्वार छुय शब्द पज़्नावान ।
छोट ज़्यूठ चबदुक विस्तार थावान ॥

वही बल कानों के द्वारा शब्दों को पहचानता रहता है । वही शब्दों की हृस्वता, दीर्घता आदि के भेदों की कल्पना कराता रहता हैं ।

४६) सुय छुय ज्यवि हुन्द स्वाद वुछनवोल ।
यिथ् पाठय कुलयुक ज़ीवन छुय ब्योल ॥

वही बल जिहवा से स्वाद की संवेदना प्राप्त करने वाला है । वही इस व्यवहार का मूलाधार है । जिस तरह से वृक्ष का जीबन उसका बीज होता है ।

४७) टेठि मेठयुक विस्तार कोर बल सूतय ।
यि छि सोरुय चैतन्य रूप्च रीतिय ॥

उसी बल से कडवेपन और मीठेपन का व्यवहार किया गया है । यह समस्त व्यवहार चैतन्य रूपी आत्मदेव का स्वभाव है ।

४८) कथ् करञय जिवि छुय सत्य स्वभाव ।
यि छु सोरुय स्वप्रकाशुक प्रभाव ॥

बात बोलना ही जीभ के साथ अर्थात वानी के साथ बन्धा हुआ उसका स्वभाव है । यह सब कुछ स्वप्रकाश चित्-प्रतिभा का ही प्रभाव है ।

४९) काम क्रूद ज़यवि हुन्द स्वभाव आसित ।
चैतन्य देव सॉयसूय मंज़ भासित ।

काम क्रोध आदि के रूप में और जीव के स्वभाव के रूप में ठहरा हुआ चैतन्यातमक भगवान ही वस्तुतः सभी में भासमान होता रेहता है ।

५०) वुठन हंज़ तुल त्राव छय बल सूत्य ।
क्षेत्रज्ञस मंज़ छय सॉयचिय प्रीतिय ॥

होंठों की गति भी चैतन्य के ही बल से चलती है । क्षेत्रज्ञस में अर्थात जीवात्मा में इन सभी के प्रति प्रीति है । अर्थात उसे इन समस्त व्यवहारों को इन इन कारणों के द्वारा करवाने की इच्छा है ।

५१) ववि हुन्द् स्वभाव दुध छूस आसित ।
स्वप्रकाश चैतन्य बल छुस भासित ॥

स्तन का यह अपना स्वभाव ही है कि उस में दूध विद्यमान रहता है । इसमें भी स्वप्रकाश चैतन्य का स्वाभाविक बल व्याप्त होकर भासता रहता है ।

५२) तमि सूत्य जीवन छु वातान जीवन ।
संवित बल संजीवन छुय दीवन ॥

देवतावों को भी जीवन दान देने वाला संवित का ही बल होता है और उसी से समस्त जीव भी जीवित रहते है ।

५३) नरि तुल त्राव बल किञ छुय करवुञ ।
स्वप्रकाश चिन्मय सायसूय मंज़नञ ॥

बाजू संवित के बल से ही ऊपर नीचे गति करती है और आदान प्रदान करते हैं । स्वप्रकाश चिन्मय संवित सभी में प्रकट है ।

५४) लोत गोब अथकुय तूलत्राव स्वभाव ।
यि छु सोरुय चैतन्युक प्रभाव ॥

हलके और भारी वस्तु का उठाना और छोढना हाथ का स्वभाव है । परन्तु यह सारा मूलता चैतन्य का ही प्रभाव है ।

५५) ओंगजन हुन्द स्वभाव अन्न दावून ।
ओपरावन वोल चैतन्य ननि नोन ॥

अंगुलियों का स्वभाव अन्न को खिलाना अर्थात मुख में पहुँचा देना है, परन्तु उस अन्न को पचाने वाला चैतन्य ही है यह बात सुप्रकट ही है ।

५६) ओंगजन खस वस स्वातमस छय प्रय ।
यि छि च्यत भानच सारय क्रय ॥

अंगुलियां ऊपर उठती और नीचे उतरती हैं । जीव को खाने में प्रीति है । परन्तु यह सारी की सारी क्रिया मूलता चिन्द्भानु की अर्थात चित सूर्य की ही है ।

५७) नमन हुन्द विषय कशनावान ।
यि छि वलूच सन्‍ थावान ॥

नाखुनों का विषय खुरचना या खुजलाना । परन्तु यह भी संविदबल की ही एक प्रकार की सन्मुखता की स्थापना ही होती है ।

५८) गुहिस्थान वल् किञ मल त्रावान ।
स्वप्रभा स्व अति किञ वातनावान ॥

गुदद्वार सविदबल से ही मल का उत्सर्ग करता रहता है । स्व-प्रभा रूपी सूर्य इदर भी व्याप्त होकर ऐसा कराता है ।

५९) लिगस्थान बल किञ ज़ल त्रावान ।
यि छु प्रभाव बल कुय ब्योन थावान ॥

· लिड़ग स्थान भी संवित के बल से मूत्र का परित्याग करता रहता है । यह सब कुछ उस बल का ही पृथक प्रकार का प्रभाव है ।

६०) जंगव सृत्य चल छुय दोरनावान ।
चैतन्युक महिमा छुय हावान ॥

टांगो के द्वारा संवित का बल ही प्राणी को दोड़वाता है। वह इस तरह से चैतन्य की महिमा को प्रकट करता है।

६१) पादव क्रिञ बल वुठ तुलनावान ।
यि छु बलकुय स्वभाव खेलनावात ।

संवित का बल पैरों के द्वारा ईछल कूद करवाता है। वस्तुतः उस बल का स्वभाव ही इस तरह से खेल कराता रहता है।

६२) ओंगजन हज़ं वस खस प्रियवुञ तस ।
यि छु चित-भानुक उलसून छूय यस ॥

अंगलियों का ऊपर चढना और नीचे उतरना जीव को प्रिय लगता है। परन्तु ऐसा उसी को होता है जिसे चैतन्य रूपी सूर्य उल्लास में लाता है अर्थात उसके उल्लास से ही ऐसा होता है।

६३) ओमूय एकाक्षर ब्रह्म ज़ानुन ।
तुर्या परा पशयन्ति स्वप्रभा मानुन ॥

तू एक अक्षर ॐ को ही पारब्रह्म समझ ले । उसी को तू तुर्यादशा और परावाणी तथा पष्यन्ती वानी भी मान ले । यह सब कुछ तू उसका अपना प्रभाव मान ले ।

३४) ओमूय अत्तर वसन देवी ।
सुय चमकान परा पश्यन्ति ॥

ॐ कार रूपी अक्षर ही वासना देवी है । वही परा और पशयन्ती के रूप में चमकता है ।

६५) वृह्माण्डस प्यठ छय तम्यसंज़ शय ।
सर्वतो आसुन छय तम्यसंज़ प्रय ॥

ब्रह्माण्ड के ऊपर उसका स्थान है । सर्वत्र व्यापय भाव से ठहरना उसकी रुचि है ।

६७) ओमूय मध्यमा ज्ञानियन हंज़ शय ।
वैखरी रूप् अनुभावान सुय क्रय ॥

ॐ कार ही मध्यमा वाणी है । वही ज्ञानियों का आधारभूत स्थान है । वह क्रिया के रूप में वैखरी वाणी का अनुभव करा देता है ।

६७) ओमूय ज़ाग्रत स्वप्न छूय बल ।
ओमूय सुषुप्त तूर्या निर्मल ॥

ॐकार रूपीं संविदबल ही जाग्रत और स्वपन भी है। ॐ कार ही सुषुप्ति भी है और निर्मल तुर्या भी है।

६८) ओमूय ब्रह्मा विशणु शिव रूप ।
ओमूय ईश्वर सदा शिव दीप ॥

ॐ कार ही ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र का स्वरूप है। ॐकार ही ईश्वर और सदाशिव रूपी दीपक है।

६९) ओमूय भू भुवः स्वः छूय त्रिभुवन ।
ओमूय चेत्रस मंज़ सुय शूभवुन ॥

ॐ कार ही भू, भुवः, स्वः, नाम के तीन भुवन है। ॐ कार ही शरीर के भीतर रहता है। वही अत्यन्त शोभायमान है।

७०) ओमय 'अ ह, म' उलसावून ।
ओमय सर्व तन्वन चमकावान ॥

ॐ कार ही " अ, ह और म" इन वर्णों को उल्लास में लाता है ; ॐ कार ही सभी तत्वोंको चमकाने वाला है ।

७१) ओमय 'तत्सवितुर्वरेण्यम् छुय' ।
ओमय 'भर्गात्मा' सर्व इन्द्रिय ॥

ॐ कार ही "तत् सवितुर्वरेण्यम्" है । ॐ कार ही तेज स्वरूप भर्गात्मा है और वही समस्त इन्द्रियां भी है ।

७२) ओमय 'देवस्य' चैतन्यमय ।
ओमय चवापोर करवुन जय ॥

ॐ कार ही उस क्रीडनशील पर ब्रह्म देव का चैतन्मय स्वरूप है । वही चारों ओर से जयशील होता रहता है । अतः उसे ही नमस्कार हो ।

७३) ओमय 'धीमहि' चित प्रकाश ।
ओमय अन गाशन हुन्द गाश ॥

ॐ कार - रूपी चितप्रकाश का ही हम ध्यान करते हैं । ॐ कार ही सूर्य, चन्द्र और अग्नि रूपी तथा प्रमान, प्रमेय और प्रमाता रूपी तीन प्रकाशों का भी प्रकाश है, अर्थात उनको भी प्रकाशता का प्रदान करने वाला है ।

७४) ओमय 'धियो यो नः' चिन्मय ।
ओमय सर्वतो करवुन छुय उदय ।

ॐ कार ही हमारी बुद्धियों का चिन्मय प्रेरक है ।
ॐ कार ही सभी ओर से उदय को प्राप्त होता रहता है ।

७५) ओमय 'प्रचोदयात' शिवमय ।
ओमय संवित–चैतन्य सुय छुय ॥

शिवमय ॐ कार ही हमें अनुग्रहात्मक प्रेरणा करे ।
वह ॐ कार ही संविदात्मक चैतन्य है ।

७६) ओमय प्राणुक चैतन्य वहवुन ।
ओमय अपाणुक छुय शीतवुन ॥

ॐ कार ही चैतन्य है । वह प्राण का उच्चार करने वाला है। ॐ कार ही अपान को शीतलता देने वाला है ।

७७) ओमय व्यान, समान उदान छुय ।
ओमय सुषुमनायि हंज़ छय प्रय ॥

ॐ कार ही समान, उदान और व्यान नामक प्राण है। सुषुमना की प्रियता भी ॐ कार ही है। तात्पर्य यह है कि ॐ कार नामक शुद्ध चैतन्य ही की महिमा से सुषुमना नाढी साधकों को प्यारी लगती है।

७८) ओमय पचं-तत्व-आत्मा ज़ानुन।
ओमय ज़ीवन सारिनय माणुन॥

ॐ कार को ही पांच महाभूतों की आतमा जान लो ॐ कांर को ही समस्त प्राणियों का जीवन मान लो।

७९) ओमय पृथवी ओमय छुय ज़ल।
ओमय क्षेत्र ओमय छुय बल॥

ॐ कार ही पंथवी है, वही जल है। ॐ कार ही खेत है और ॐ कार ही बल है।

८०) ओमय छुय अग्न ओमय वायु।
ओमय चित भान सांयकुय त्रायु॥

ॐ कार ही अग्नि है और वही वायु है। ॐ कार ही चित् - सूर्य है और सभी पदार्थों का त्रयायुश है।

८१) ओमय चैतन्य आकाश शून्य छूय ।
ओमय ज़ीवन सर्वस्था नोन सुय ॥

ॐ कार ही प्रपञ्च से शून्य शुद्ध चैतन्य रूपी आकाश है । वह ॐ कार ही जीवों की ध्वनि में सर्वत्र सभी अवस्थाओं में स्पष्ट नया प्रकट हो रहा है ।

८२) ओमय बाह्यान्तर शून्याकार ।
ओमय सर्वतो चित भानसुफार ॥

ॐ कार ही बाहर से और भीतर से प्रपञ्च शून्य आकार वाला है । ॐ कार ही चारों ओर होने वाला चिदभानु का स्फार है ।

८३) ओमय शेरस प्यठ पादन तान्य ।
ओमय सर्वस्था बियि छून नाञ ॥

सिर से लेकर पैरों तक ॐ कार ही व्याप्त होकर ठहरा है सभी अवस्थाओं में ॐ कार ठहरता ही है, और कोई भी नही ठहरता ।

८४) ओमय त्रन पुरन हुन्द गाशर ।
ओमय छूय चित भान पान ईश्वर ॥

तीन पुरों को अर्थात जाग्रत आदि तीन को प्रकाशमान बना देना वाला ॐ कार ही हैं । ॐ कार ही चित् सूर्य है । वही स्वय परमेश्वर है ।

८५) ओमय अख ईन्द्रय वुछ्वुन छुय ।
ओमय रुपादिक ज़ानुन सुय ॥

एकमात्र ॐ कार ही इन्द्रिय रूप में ठहरता हुआ विषयों का ग्रहण करने वाला है । वह ॐ कार ही रूप आदि विषयों को जानने वाला है ।

८६) ओमय नित्य ह्योर बुन कारवुन छुय ।
नित्योदित भूमि मंज़ सुरुन सुय ॥

नित्य ॐ कार ही सब व्यवहार करने वाला है । तू उसी का ध्यान नित्योदित भूमिका में करता रह ।

८७) ओमय कुण्डलिनी मंज़ छुय फेरान ।
ब्रह्म नाडी किञ प्रकाश नेरान ॥

कुण्डलिनी के चक्रों में ॐ कार हो सञ्चरण करता है । वही ब्रह्मा नाडी के बीच में से निकलते हुए प्रकाश के रूप में प्रकट होता है ।

८८) ओमय सर्व नाडी हुन्द ज़ीवन ।
प्रकाश चित भान पान छ़ुय उलसन ॥

समस्त नाडियों का जीवन ॐ कार ही है । वही प्रकाश है और वही चित् सूर्य के रूप में सर्वत्र स्वयं-उल्लसित होता है ।

८९) ओमय शब्दातीत बल ज़ानुन ।
चित भैरव स्वात्मादित मानुन ॥

ॐ कार को ही शब्दातीत संविदबल जान ले । उसे ही स्वात्मरूपी सूर्य और चिन्द्र भैरव मान ले ।

९०) ओमय चुयशीति रुप् छ़ुय ननि नोन ।
देत्रस मंज़ चमकान छुय सुय कुन ॥

ॐ कार ही चौरासी लाख प्रकार के प्राणियो के रूप में प्रकट हुआ है । उनके शरीर के भीतर वही एक जीवरूपतया चमक रहा है ।

९१) ओमय वृक्ष रूप नाभिकमलुक बल ।
केवल चैतन्य स्वप्रकाशुक छल ॥

ॐ कार ही ब्रह्मस्वरूप है । वही नाभिकमल का बल है । वह एकमात्र चैतन्य ही है । वह स्वप्रकाश का आन्तर रहस्य है ।

९२) ओमय हृदाकाशुक चित रव ।
रात्र दिन तत्पर चय् कल थाव ॥

ॐ कार ही हृदय रूपी अकाश का चैतन्यात्मक नाद है । तू दिन रात उसी का विमर्श करता हुआ उसी के प्रति उत्सुक बना रह ।

९३) ओमय द्वादशान्तस जीवन छुय ।
चैतन्य शिव - शक्त चमकित अद्वय ॥

द्वादशान्त स्थानों को जीवन दान देने वाला ॐ कार ही है । वह शिव और शक्ति का अदवैत सामरस्य है और प्रकाशमान चैतन्य है ।

९४) ओमय तूर्यिमि पादुक बल छुय ।
चिन्मय स्वप्रकाश पानू आसित सुय ॥

चतुर्थपाद का, अर्थात तुर्या दशा का बल ॐकार ही है । वही अपने आप ही स्वयं प्रकाशमान चैतन्य के रूप में ठहरा है ।

९५) ओमय तुर्यातीत चैतन्य शून्य ।
आनन्दघन संवित छय रोज़वज ॥

ॐकार ही प्रपञ्च शून्य तुर्यातीत चैतन्य है । वही आनन्दघन संवित है जो सदैव विद्यमान ही रहता है ।

९६) ओमय सत् शब्दचि शय ।
सुय प्रथ प्राण्च आसवुन सत्क्रय ॥

सत् शब्द का स्थान अर्थात आलम्बन ॐ कार ही है । प्राण अपान आदि प्रत्येक प्राण की उत्तम क्रिया ॐ कार ही है। तात्पर्य यह है कि ॐ कार नामक शुद्ध चैतन्य ही समस्त प्राणों की क्रियाओं का स्रोत है ।

९७) जड चीतन फेरवुन सर्वरूपस ।
चित् भैरव स्वप्रभा ज्योति छय तस ॥

'सम्सत जड और चैतन पदार्थों के रूप में ॐ कार ही गतिशील है । वह भैरवात्मक चैतन्य है और स्वयं प्रकाशमान चैतन्य ज्योति उसका स्वभाव है ।

९८) सुय जल छुय जाग्रति रुपय तीज़ ।
सुय छूय स्वप्न थानुक यतबीज़ ॥

वही ॐकार रूपी जल जाग्रत अवस्था के रूपों को चमकाने वाला चैतन्य का तेज है । वही जल स्वप्न अवस्था का सच्चा मूल कारण है ।

९९) सुय जल छूय सुषुप्ति शिव अदद्वय ।
सुय जल छुय निर्मल चूर्यम शय ॥

वही जल सुषुप्ति है और अदवैत शिव है । वही जल निर्मल तुर्या स्थान भी है ।

१००) सुय जल छुय तुर्यातीत चिन्मय ।
स्वप्रभा चमकित चोपार्य छय ॥

वही जल तुर्यातीत पद है । उसकी अपनी स्वभाविक चैतन्यात्मक प्रभा चारों ओर चमकती रहती है ।

१०१) सूय ज़ल मनु रुप् संकलप करवुन ।
बृह्मा ज़ाग्रति रूपस सुरवुन ।

मन के रूप में ठहरता हुआ वही जल संकल्प करता रहता है। वहीं ब्रह्मा है और वही जाग्रत अवस्था के रूप का विमर्श करने वाला है।

१०२) सुय जल छूय चित व्रति सरवुन नेता ॥
स्वप्नस्थानुक विष्णु छूय चमकित ॥

वही जल चित्तवृति को नित्य सुखी बनाता है। वही स्वप्रस्थान के विष्णु के रूप में चमका हुआ है।

१०३) सूय ज़ल छूय सुषुप्ति थानुक बल ।
ईशवर रुप आसित छूय निर्मल ॥

वह जल सुषुप्ति भूमिका का बल है वह ईश्वर के रूप में ठहरा हुआ है और निर्मल है।

१०४) सूय ज़ल बोज़ वेशि सूविजार करुन ।
पाञ पानय पान चित भान सरुन ॥

वही जल बुद्धि के भीतर सदविचार करवाता है। वही अपने आप ही अपने चिदभानु का स्मरण भी करता रहता है।

१०५) सूय जल पुरुषा आदि अन्तस ताज ।
निरंजन अव्यय व्यापक नाज ॥

वही जल आदि से लेकर अन्त तक ठहरने वाला, निर्मल विकार रहित और व्यापक पुरुष है ।

१०६) सूय जल प्रकृति उल्लास दारवुन ।
क्षेत्रस मंज़ सॉंयसय छूय फेरवुन ॥

वही जल प्रकृति के उल्लास के रूप को धारण करके क्षेत्र में अर्थात शरीर में सर्वत्र व्याप्त होकर रहता है ।

१०७) सत् रूप गव जाग्रत तुर्यां शय ।
शिव शक्ति मय चित गव अव्यय ॥

तुर्या दशा की जाग्रत सदरूपता का अदिष्ठान होती है। शिव - शक्ति का सामरस्य स्वरूप जित सूर्य अव्यय तत्व है । अथवा — जाग्रत प्रपञ्च सदरूप होता है, अर्थात स्फुष्ट समरूपता से आभासित होता है । परन्तु उसका अदिष्ठान तुर्या दशा ही है । विकार रहित तथा सदैव एकरूपता में ठहरने वाला तत्व तो शिव - शक्ति सामरय - स्वरूप चितसूर्य ही होता है ।

१०८) चित रुप गव स्वप्नुक वाह्यान्तर ।
वामदेव् संकर्षण हरि हर ॥

स्वपनके बाह्य और आन्तर चिदरूप देवता वामदेव और संकर्षण रूपी नारायण और रुद्र हैं । अथवा — चिदरूप परमेश्वर ही स्वप्न का आन्तर प्रमेयरूप प्रपञ्च होता है । वही वामदेव भी है, वही सङ्कर्षण भी है, विष्णु भी है और रुद्र भी है ।

१०९) आनन्दमय गव सुषुप्ति शिव रूप ।
तुर्यातीत स्वप्रभा चिन्मय दीप ॥

सुषुप्ति दशा शिवरूपिणी होती हैं । अतः वह आनन्दमयी तुर्यातीत तत्व ही वह शुद्ध चिन्मय दीपक है । जो अपनी ही प्रभा से स्वयमेव चमकता हुआ सभी दशाओं को भी चमकाता रहता है ।

ॐ श्री सत्गुरु सहाय ॥

५०५) भक्त छिय उपायान्तर नेरि ।
भक्तियि निश भक्तिज़न मा फेरि ।।

५०६) भक्तिज़न योद् कँह उछनि नेरि ।
नीरित त फीरिथ छुय निशि नेरि ।।

५०७) निरिर नित्योदित स्वात्मदर्शन ।
निरिर नित्योदित विमर्शन ।।

५०८) निरिर तिथ युथ् सूर्यस् प्रकाश ।
निरिर तिथ युथ् दोन् नेत्रन गाश ॥

५०९) प्रकाशस मंज़ युथ् सूर्यस वास ।
तिथुय सन्तन नित्योदित अभ्यास ॥

जिस तरह से सूर्य के प्रकाश के भीतर स्वयं सूर्य निवास करता है, अर्थात सूर्य का प्रकाश सूर्यात्मक ही होता है ; उसी तरह से सन्त लोगों का अभ्यास नित्योदित होता है । तात्पर्य यह है कि सन्त महानुभाव व्यवहार में ठहरते हुए भी अहोरात्र शिवभाव के साक्षात्कार के अभ्यास में ही होते हैं ।

५१०) विमर्शारुढ् छुय रटिरोस्तुय ।
नित नित्योदित सत् बोद सोस्तुय ॥

जो आत्म विमर्श पर आरूढ हो गया हो, वह बन्धन। शून्य होता है । वह नित्योदित यर्थाथ ज्ञान से युक्त होता है

५११) सुज्ञानान्नद मद छिव्योमुत ।
बोध प्रभाव गिन्तिय निश प्योमुत ॥

वह सत्यज्ञान के आनन्द की मस्ती से मस्त हुआ होता है और बोध अर्थात सत्यज्ञान के प्रभाव से गिनती से छूटा हुआ होता है ।

५१२) सर्वान्तर जीवन एकैव ।
सर्वात्रात्मा संजीवन सैव ॥

सब की अन्तरात्मा एक ही होती है । वही सर्वात्मक है और समस्त जीवधारियों का जीवन वही है । वह अन्तरात्मा वही सत्यज्ञान वाला सिद्ध जन होता है ।

५१३) चितचमत्कार आनन्दुक भागी ।
स्वज्ञान स्फुरार बोधुक रागी ॥

वह सत्यज्ञान वाला योगी चित् तत्व के चमत्कार के आनन्द का सेवन करता रहता है । वह अपने सच्चे ज्ञान के विकास के बोध से ही राग रखता है अर्थात उसी में उसकी रूची रहती है ।

५१४) इथ् तिथ् यति तति छुय आनन्दी ।
सत्पुरुषस नित चरणन वन्दी ॥

वह जहां कहीं भी हो और जिस किसी भी स्थिति में हो; फिर भी आनन्द का ही अनुभव करता रहता है । ऐसे सज्जन के चरणों को नित्य नमस्कार हो ।

५१५) चित् सत्पुरूपस च़रण्य सीवक ।
शुद्ध प्ररकच किज चरणान तल ज़ीवक ॥

हे चित्त यदि तू ऐसे सत्पुरुष के चरणों की सेवा करेगा तो शुद्ध प्रकरती से
तू उसके चरणों के नीचे जीवित रहेगा ।

५१६) शुद्ध भक्त स्वज्ञान स्फारार्थी ।
सर्वसंलपादिक समहारर्थी ॥

सच्चा भक्त केवल आत्मज्ञान के विकास का ही अभिलाशी होता है । वह समस्त सङ्कलप विकल्प आदि के सहार का इच्छुक होता है ।

५१७) रागी सर्वाभिलाषुक त्यागी ।
त्यागी स्वज्ञान स्फार रागी ॥

वह रागी अर्थात प्रेमी होता हुआ भी समस्त अभिलाषाओं का त्यागी होता है । त्यागी होता है । त्यागी होता हुआ भी आत्मज्ञान के स्फार के प्रति रागी होता है ।

५१८) यर परलोक वासनायि निश गोमुत ।
स्वज्ञानस्फार यत्नस प्योमुत ॥

वह परलोक - सुख की वासना से मुक्त हुआ होता है और आत्मज्ञान की प्रथा के प्रति यत्न में लगा रहता है ।

५१९) अर्पित मन बुद्ध आसि सेवाकार ।
निष्काम पद सीवक बारंबार ॥

वह मन और बुद्धि को आत्मज्ञान में ही अर्पित करके अपने उपास्य की सेवा में लगा रहता है । वह पुनः पुनः निष्काम पद का सेवन करता रहता है ।

५२०) संकल्पव निशु मन पत्य चांनिथ ।
निष्कल चित निष्काम पद थांनिथ ॥

वह अपने मन को सङ्कल्पों से निवृत्त करके और चित्त को निष्कल तथा निष्काम पद पर ठहरा कर.........

५२१) "चैतन्य आत्मा" सत् ज़ानि ।
स्वात्मामर्शन सीवन मानि ॥

इसी बात को सत्य जानता है कि शुद्ध चैतन्य ही आत्मा है और अपने स्वरूप का पुनः पुनः बिमर्शन करने को ही अपने उपास्य देव की सेवा करना मान लेता है ।

५२२) अभ्यासान्तर स्थिर बनि थामी ।
पूरि तस हृदयस आनन्द स्वामी ॥

अभ्यास के भीतर जब वह स्थिरता पूर्वक अपना स्थान बना लेता है तो उस के हृदय की अभिलाषाओं को आनन्द-स्वामी परमेश्वर स्वयं पूरा कर देता है ।

इति षोडशः समुल्लासः ॥ १६ ॥

## १७ अथ सप्तदशः समुल्लासः

५२३) चित् वू वनय योदवै म्योन वोज़क ।
कल मशरावित निष्कल रोज़क ॥

हे चित्त यदि तू मेरी बात को मान लेगा और राग-त्मक वासना को भूल कर निर्वासन होकर ठहरेगा तो मैं तुझे उपदेश करोंगा ।

५२४) कल् वासना वाह्यान्त्च त्रावि ।
निष्कल चित वाह्यान्तर थावि ॥

जो बाह्य तथा आन्तर विषयों के राग को और उनकी वासना को छोड़ देवे और अपने चित्त को बाह्य और आन्तर व्यवहार में राग रहित बना कर रखे।

५२५) स्वात्मस्थो श्रद्धालु योगी ।
निष्काम निर्वासन निरोगी ॥

वह अपने स्वरूप पर ठहरा हुआ श्रद्धावान् योगी बन जाता है । वह कामना रहित, वासना रहित और रोगरहित हो जाता है ।

५२६) निष्कामी छलछांगरि रुस्तुय ।
भोगी भोग चितनाङ्गरि रुस्तुय ॥

वह कामनाहीन और उथल पुथल से रहित होकर आत्म ज्ञान का उपभोग करता है । विषयभोग के प्रति उसका चित्त पुनः पुनः मांग करना छोड़ देता है ।

५२७) टयोठ् म्यूठ अशनन् तद्वा ।
युथ वोंठ आसि त्युथ वलि वुरि वासा ॥

जो कुछ भी मीठा – कडुआ मिले उसे खाता हुआ जैसा तैसा भी जो कुछ सामने उपस्थित हो जाए उसे पहनता लपेटता और ओढ़ लेता है ।

५२८) देहस्थो जीवन मात्रात्मा ।
स्वात्मैव स्वातमस्थो स्वातमा ॥

वह शरीर में ठहरता हुआ भी केवल जीवन शक्ति स्वरूप ही होता है, । अपने स्वरूप में स्थिति को प्राप्त कर के एकमात्र स्वातमा ही होता है, अर्थात देह आदि से उत्तीर्ण शुद्ध चैतन्य को ही अपना आप समझता रहता है ।

